# दो शब्द

पुस्तक के लेखक पं० जगदीशनारायण दीक्षित एम० ए० ने 'प्रसाद' के नाटकों और विशेषकर उनकी चरित्र-चित्रण शैली का गम्भीर अध्ययन किया है। प्रस्तुत पुस्तक में दीक्षित जी ने 'स्कन्दगुप्त' के नाटकीय पात्रों के चरित्रों की आलोचनात्मक समीक्षा की है। आशा है पुस्तक स्कन्दगुप्त के पाठकों और विद्यार्थियों के लिए विशेष उपयोगी सिद्ध होगी। लेखक की दूसरी पुस्तक 'प्रसाद' के नाटकीय पात्र, जिसमें 'प्रसाद' के समस्त नाटकों के पात्रों के चरित्र-चित्रण का विशद और विवेचनात्मक अध्ययन किया गया है, शीघ्र ही पाठकों की सेवा में प्रस्तुत की जायगी।

विनीत—

प्रकाशक

# चरित्र चित्रण की शैली

मानव मनोवृत्तियों का यथावत् एवं सूक्ष्म चित्रण करना ही नाटक का प्रधान लक्ष्य होता है। यदि यह कहा जाय कि चरित्र चित्रण ही नाटक का प्राण है तो कदाचित् अत्युक्ति न होगी। नाटकीय पात्रों का चरित्र मानव-हृदय की विभिन्न अनुभूतियों, जीवन की विविध दशाओं, तथा अनेक लोकादर्शों का संवहन करता है। मिस्टर हेनरी आर्थर जोन्स का यह कथन सर्वथा समीचीन एवं सम्मान्य है :—"Story and incident and situation in theatrical works are, unless related to character, comparatively childish and unintellectual." अर्थात जब तक नाटकीय कथानक, घटनाएं, और परिस्थितियाँ चरित्र से सम्बद्ध नहीं होती, तब तक कोई भी नाटक अपेक्षाकृत दृष्टि से बुद्धिहीन बाल-प्रयास ही माना जायगा। वास्तव में चरित्र-चित्रण ही नाटकों का अनिवार्य और स्थाई तत्त्व है और उसीसे उनकी महत्ता और गौरव प्रकट होते हैं। शेक्सपियर के नाटकों का स्थायित्व और महत्व कथानकों की अनेकरुपता और विशेषताओं के कारण नहीं है, वरन् वह उन नर-नारियों के चरित्रों के कारण है जो उनमें अत्यन्त स्वाभाविकता के साथ अङ्कित हैं; इसीसे वे अँग्रेजी साहित्य की अमर निधि हैं।

'प्रसाद' के नाटक हिन्दी साहित्य के अनुपम रत्न हैं। उनमें कथानकों की विशेपता, मनोहर दृश्यविधान, तत्कालीन संस्कृति का

सम्यक् निदर्शन, भावपूर्ण कथोपकथन तथा सरस संगीत आदि तो हैं ही, किन्तु सबसे अधिक आकर्षण एवं प्रभाव की वस्तु उनका सजीव चरित्र-चित्रण है।

'प्रसाद' जी आधुनिक हिन्दी-साहित्य के महान कलाकार थे। उनकी सर्वतोमुखी प्रतिभा ने उच्चकोटि के काव्य, उपन्यास, आख्यायिका और नाटकों से हिन्दी-साहित्य के भांडार की श्रीवृद्धि की। उनकी अधिकांश रचनाएं अनुभूति की गहनता और अभिव्यक्ति की उत्कृष्ट कलात्मकता से साहित्यिकों का कंठहार हैं, तथा उनके नाटक ऐतिहासिक कथानकों एवं सजीव चरित्र-विधान द्वारा लोकरुचि को अपनी ओर आकृष्ट करने में विशेष सफल रहे। वस्तुतः 'प्रसाद' ने अपने नाटकों में ऐसे पात्रों की सृष्टि की जो अमर हैं तथा इसके कारण-निर्देश में हम प्रो० नगेन्द्र जी के इस कथन से सर्वथा सहमत हैं कि 'प्रसाद' में "पात्रों में प्राण फूँक देने वाली प्रतिभा की सजीवता अद्वितीय थी।"

'प्रसाद' के गम्भीर एवं भावुक व्यक्तित्व की छाप उनके अधिकांश पात्रों पर है। सुख दुखः की धूपछाँह में उन्होंने जीवन की जो वास्तविकता देखी वह उनके पात्रों के चरित्र में आदर्शरूप से वर्तमान है। 'प्रसाद' के दार्शनिक चिन्तन का आधार बौद्धदर्शन और उपनिषदों का स्वाध्यायजन्य ज्ञान था। उनकी भावुकता का स्रोत जीवन का सतत संघर्षमय प्रवाह था। हम उनके पात्रों के चरित्र-विकास में उनकी इसी दार्शनिकता और कोमल भावुकता का

मणि-कांचन संयोग पाते हैं। 'प्रसाद' की दार्शनिकता मानव-हृदय-संवेद्य है। भावुक कोमलता का समन्वय होने के कारण उसमें कोरी दार्शनिकता का रूखापन नहीं है। उनके दार्शनिक आदर्श, पात्रों के व्यक्तित्व में क्रियमाण होकर, सवाक् एवं सरूप हैं। उनकी मुखर से मुखर दार्शनिक उक्तियाँ कोरे उपदेश पाठ नहीं हैं। अनुरूप व्यापार से समन्वित होने के कारण उनमें हृदय के छोर तक पहुँचने की शक्ति है। उनके गौतम की यह वाणी झांझ की कोरी झनकार नहीं है-"शुद्ध बुद्धि की प्रेरणा से सत्कर्म करते रहना चाहिए। दूसरों की ओर उदासीन हो जाना ही शत्रुता की पराकाष्ठा है।" मागन्धी की वासनामयी ईर्ष्यालु प्रकृति को पहिचान कर भी गौतम उसकी ओर से उदासीन नहीं होते, सत्कर्म की प्रेरणा से वे उसकी मरणासन्न दशा में भी उसे संज्ञा-दान दे 'निर्वैरः सर्वभूतेषु' सिद्धान्त को साकार रूप देते हैं। 'प्रसाद' के आदर्श "उपकार, करुणा, समवेदना, और पवित्रता, मानव हृदय के लिए ही बने हैं।" इन आदर्शों को घोषित करने वाली देवी मल्लिका स्वयं इनका मूर्तिमान रूप हो जीवन में इन्हें चरितार्थ करती है। अतः उनके आदर्शों का प्रभाव मानव-मस्तिष्क तक ही न परमित-रहकर मानव-हृदय को स्पर्श करता है। 'प्रसाद' का आदर्श इस पृथ्वीतल पर ही स्वर्ग की कल्पना करता है। वे इस 'जले जगत को वृन्दावन' के रूप में देखने के अभिलाषी हैं। उनकी ये कल्पनाएँ केवल मौखिक न रहकर पात्रों के रूप में मूर्तिमती हो उठी हैं।

मल्लिका, देवकी, राज्यश्री, देवसेना, आदि नारीरूप में इस जगत की देवियां हैं। गौतम, वेदव्यास, आस्तीक, स्कंदगुप्त, प्रेमानन्द, प्रख्यातकीर्ति आदि के मनुष्य-कलेवर में देवत्व झांक रहा है। 'प्रसाद, की दार्शनिकता उनके नाटकों का बोझ नहीं है। वह उनके अधिकांश पात्रों के मनुष्यत्व के भार को ढोकर उन्हें देवत्व की भूमि पर पहुँचाती है। उपर्युक्त पात्रों के आदर्श-चरित्रों में 'प्रसाद' की कल्पना अपना नीड़ बनाकर इस पृथ्वी पर ही स्वर्ग की अवतारणा करती है। देवसेना के कण्ठ में बैठकर 'प्रसाद' इसे स्पष्ट घोषित करते हैं—"जहाँ हमारी कल्पना आदर्श का नीड़ बनाकर विश्राम करती है वहीं स्वर्ग है। वह इस पृथ्वी पर ही है।" 'प्रसाद' के आदर्शों का नीड़ उनके कल्पित आदर्श पात्रों का चरित्र है। उस नीड़ में मनुष्यत्व की सजीवता तथा देवत्व की स्निग्ध सुखद छाया या विश्रान्ति है।

आदर्शों के लिए 'प्रसाद' ने पात्रों की ऐतिहासिकता विकृत नहीं की है। उनके नाटक ऐतिहासिक होकर भी इतिहास नहीं हैं। उनमें अक्षरशः ऐतिहासिक सत्य ढूँढ़ना निरर्थक प्रयास है। इतिहास की पृष्ठभूमि पर उन्होंनें पात्रों के व्यक्तित्व में आदर्शों की प्रतिष्ठा और उनका व्यापार-सामञ्जस्य किया है। इसी से उनके पात्रों के मनुष्यत्व में देवत्व चमक उठा है।

'प्रसाद' के आदर्श आध्यात्मिक और आधिभौतिक दोनों प्रकार के हैं। करुणा, प्रेम, परोपकार, क्षमा, अहिंसा, उदारता, आदि

उनके विविध आदर्श मनुष्य का लौकिक कल्याण कर उसका आध्यात्मिक स्तर समुन्नत करते हैं। उनमें पात्रों पर आदर्शों का प्रयासपूर्ण आरोप नहीं है। उनकी अभिव्यक्ति जीवन-व्यापारों में है। इसी में उनका सौन्दर्य है। 'प्रसाद' के पात्रों के सम्बन्ध में यह आरोप है कि वे दुहरा व्यक्तित्व ढोते हैं अर्थात् उनके स्वतंत्र व्यक्तित्व-विकास के अन्तर्गत आदर्शों का आरोप और उनका निर्वाह उन्हें बोझिल कर उनके ऊपर दुहरी जिम्मेदारी लाद देता है। यह आरोप युक्तियुक्त नहीं है। 'प्रसाद' के पात्र आदर्शोन्मुख हैं और वे उनकी प्राप्ति अन्तर्द्वन्द्व के विकास और घटनाओं के घात-प्रतिघात द्वारा करते हैं। अतः उनका चरित्र-विकास कृत्रिम न होकर मनोवैज्ञानिक आधार पर है। यहाँ पर अन्तर्द्वन्द्व और घटनाओं के घात-प्रतिघात से होने वाले चरित्र-विकास की मनोवैज्ञानिक प्रणाली का परिचय देना कदाचित् अप्रासंगिक न होगा।

मनुष्यों के अन्तःकरण में सदा दो परस्पर विरोधी प्रवृत्तियों के बीच संघर्ष होता रहता है। कभी कभी सत्प्रवृत्तियाँ भी एक दूसरे का विरोध करने लगती हैं जैसे उत्तर-रामचरित्र में राम के समक्ष राजा के कर्त्तव्य और पति के कर्त्तव्य के बीच संघर्ष छिड़ता है। 'प्रसाद' के नाटकों में पात्रों के चरित्र का विकास दोनों प्रकार के अन्तर्द्वन्द्व द्वारा है। भटार्क, शर्वनाग, आम्भीक, शान्तिदेव, जनमेजय आदि सत् और असत् प्रवृत्तियों से अन्तर्द्वन्द्व करते हुए

जीवन में आगे बढ़ते हैं और सत् को ग्रहण करते हैं। सत्प्रवृत्तियों का पारस्परिक विरोध चाणक्य और देवसेना के चरित्र में है। दोनों में ही प्रेम और लोकहित के बीच द्वन्द्व छिड़ता है। और दोनों ही समष्टिरूप लोक-हित के लिए व्यष्टिरूप प्रेम के प्रबल मनोभाव का बलिदान कर अमर हो जाते हैं। द्वन्द्व में ही जीवन का सौन्दर्य प्रस्फुटित होता है। उससे विहीन जीवन शून्य और मृत-तुल्य है।

नाटकों में घटनाओं का घात-प्रतिघात भी सदैव होता रहता है। जीवन की गति वक्र रहती है। उसका स्रोत एक ओर बहता है; किन्तु वह धक्के पर धक्के खाते हुए विविध दिशाओं की ओर उन्मुख होता है। जीवन का यह प्रवाह स्वाभाविक और यथार्थ है। 'प्रसाद' के चरित्रों का आदर्शोन्मुख विकास इसी प्रकार का है। भटार्क, विरुद्धक, शान्तिभिक्षु, उत्तंक, सुवासिनी, विशाख; आदि विविध प्रमुख पात्र घटनाओं के घात-प्रतिघात द्वारा जीवन में आदर्शों की ओर अग्रसर होते हैं और उनसे उनके चरित्र का सौन्दर्य विकसित होता है।

शेक्सपियर के नाटकीय पात्रों की भाँति 'प्रसाद' के पात्रों में व्यक्तित्व की विविधता और अनेकरूपता नहीं है। गुण एवं वृत्ति-साम्य के कारण उनके बहुत से भिन्न भिन्न नाटकों के पात्र एक ही कोटि (Type) के प्रतीत होते हैं। 'प्रसाद' ने अपने कतिपय आदर्शों एवं जीवन-सिद्धान्तों के साँचे में पृथक् पृथक् नाटकीय पात्रों को ढाला है। गौतम, वेदव्यास, दांड्यायन, सुएनच्वांग प्रख्यातकीर्ति आदि

समान रूप से सर्वभूत-हित, विश्वप्रेम, करुणा, अहिंसा और विरक्तिपूर्ण भावना का आदर्श व्यवहार एवं उपदेश प्रचार करते हुए पाए जाते हैं। मल्लिका, देवकी, राज्यश्री, सुरमा आदि एक ही प्रकार से क्षमा प्रेम, उदारता और निर्वैर भावना की अभिव्यक्ति करती रहती हैं। इनके चरित्र-विकास में आद्योपान्त विविध आदर्शों का सम्पूर्ण चित्र वर्तमान है। मानव-हृदय की विभिन्न वृत्तियों की व्यंजना इनके व्यक्तित्व में बहुत कम हुई है।

'प्रसाद' के नाटकों में ऐसे भी पात्रों का अभाव नहीं है जो अपनी व्यक्तिगत विशेषताओं के कारण अपने ढंग के एक ही हैं। देवसेना, और चाणक्य का चरित्र ऐसा ही है। प्रणय के अनन्य भाव की आजीवन साधना करने वाली और अन्त में त्याग की बलिवेदी पर उस प्रणय की आहुति अर्पित करने वाली देवसेना की सी दूसरी नारी-सृष्टि 'प्रसाद' के नाटकों में नहीं है। इसी प्रकार कठोर कर्मक्षेत्र में बुद्धि-बल और अध्यवसाय से प्राप्त सम्पूर्ण फल-त्याग चाणक्य के चरित्र में अद्वितीय रूप से चित्रित है। 'प्रसाद' के नाट्य-जगत् के ये अप्रतिम चरित्र हैं।

'प्रसाद' अपने आदर्शपूर्ण पात्रों का विकास आदर्शों का प्रतिपक्ष रखकर करते हैं। किसी पक्ष का सौन्दर्य उसके प्रतिपक्ष के सामने होने पर ही यथार्थ रूप में आंका जा सकता है। 'प्रसाद' देवसेना द्वारा मानों इसी सिद्धान्त की पुनरावृत्ति कराते हैं—"पवित्रता की माप है मलिनता, सुख का आलोचक है दुःख, पुण्य की कसौटी है पाप।"

हम उनके आदर्श-विरोधी या प्रतिपक्षी पात्रों को दो वर्गों में बाँट सकते हैं। एक वर्ग तो उन पात्रों का है जो संस्कारों के प्रभाव से अथवा परिस्थितियों की प्रेरणा से आरम्भ में आदर्श-विरोधी मार्ग ग्रहण करते हैं, किन्तु घटनाओं के घात-प्रतिघात से, एवं आदर्श पात्रों के सम्पर्क से अन्त में आदर्शोन्मुख मार्ग का अवलम्बन करते हैं। भटार्क, शान्ति-भिक्षु आम्भीक, शर्वनाग, तक्षक, नरदेव, विरुद्धक आदि का चरित्र-विकास इसी कोटि का है। दूसरे वर्ग के आदर्श-विरोधी पात्र वे हैं जो आरम्भ से अन्त तक आदर्शों के प्रतिकूल आचरण करते हुये पाप और कलङ्क की कलुषित छाया में अपनी जीवन-लीला समाप्त करते हैं। प्रपञ्चबुद्धि,काश्यप विजया, नन्द, शकराज, रामगुप्त, महापिङ्गल देवगुप्त आदि पात्रों को इसी दूसरे वर्ग के अन्तर्गत समझना चाहिए। ये आरम्भ से अन्त तक हिंसा, छल, प्रतारणा, प्रवञ्चना, क्रूरता एवं पाखण्ड का निरन्तर आचरण करते हुए अपने जीवन का अन्त करते हैं। आदर्शों का उत्कर्ष दिखाने के लिए ही प्रतिपक्ष में इन निकृष्ट पात्रों की अवतारणा की गई है। "पवित्रता की माप है मलिनता, सुख का आलोचक है दुःख, पुण्य की कसौटी है पाप।"

'प्रसाद' के प्रायः सभी नाटक ऐतिहासिक हैं। केवल 'कामना' और 'एक घूंट' ही इसके अपवाद हैं। भारतीय इतिहास पर आश्रित उनके विविध नाटकों के नायक इतिहास प्रसिद्ध राजपुरुष हैं। केवल 'विशाख' का नायक स्नातक है। 'प्रसाद' ने अपने अधिकांश नाटकों का नामकरण उनके नायकों के नाम पर किया है,

इससे भी उनके समझने में सरलता होती है। 'ध्रुवस्वामिनी' और 'राज्यश्री' नायिका-प्रधान नाटक हैं, तथापि इनके भी नायक क्रमशः चन्द्रगुप्त और हर्षवर्धन इतिहास-प्रसिद्ध राजपुरुष हैं।

'प्रसाद' के अधिकांश नाटकों के नायक धीरोदात्त हैं। धनञ्जय ने दशरूपक में धीरोदात्त नायक के लक्षणों का परिचय इस प्रकार दिया है:—

"महासत्त्वोऽतिगम्भीरः क्षमावानविकत्थनः।
स्थिरो निगूढाहंकारो धीरोदात्तो दृढव्रतः॥"

अर्थात् धीरोदात्त नायक शोक क्रोधादि से अनभिभूत अन्तः करण वाला, गम्भीर, क्षमावान, अनात्मश्लाघी, दृढ़व्रत, धैर्य्यवान् और विनय आदि से युक्त होता है।

स्कन्दगुप्त, चन्द्रगुप्त ( मौर्य ), जनमेजय, हर्षवर्धन, विशाख और 'ध्रुवस्वमिनी' के नायक चन्द्रगुप्त में इनमें से अधिकांश गुण हैं। अतः हम इन्हें धीरोदात्त नायक कह सकते हैं। अजातशत्रु का नायक भिन्न कोटि का है। उसमें हम आरम्भ में ही अहंकार, दर्प, चञ्चलता आदि देखते हैं। धनञ्जय ने धीरोद्धत नायक के जो लक्षण दिये हैं उनमें से अधिकांश हमें अजातशत्रु में मिलते हैं। धनञ्जय द्वारा धीरोद्धत नायक की व्याख्या इस प्रकार है—

दर्पमात्सर्यभूयिष्ठो मायाच्छद्मपरायणः।
धीरोद्धतस्त्वहंकारी चलश्चण्डो विकत्थनः॥

अर्थात् दर्प, असहनशीलता, अहंकार, आत्मश्लाघा, मायावी, छलपूर्ण और चञ्चल होना ये धीरोद्धत नायक के लक्षण हैं।

अजातशत्रु के चरित्र में इनमें से अधिकांश का समावेश है अतः उसे हम धीरोद्धत नायक कह सकते हैं।

'प्रसाद' के नाटकों में नायक का विरोध प्रायः राजनीति के क्षेत्र में दिखाया गया है। 'स्कन्दगुप्त' में पुरगुप्त और भटार्क आदि मगध के सिंहासन प्राप्ति के लिये ही स्कन्दगुप्त का विरोध करते हैं। 'चन्द्रगुप्त' में नायक का विरोध मगध राजसिंहासन के लिए अथवा विदेशियों से आर्य्यावर्त्त की रक्षा के लिए है। चन्द्रगुप्त का नन्द, आम्भीक, राक्षस, सिकन्दर और सिल्यूकस आदि से इसी लिए संघर्ष होता है। 'राज्यश्री' का हर्षवर्धन राजनैतिक कारणों से नरेन्द्रगुप्त और देवगुप्त से युद्ध करता है। जनमेजय का विरोध तक्षक नाग जाति के राजनैतिक उत्थान के लिए ही करता है। तक्षक द्वारा जनमेजय की स्त्री वपुष्टमा का अपहरण प्रणय प्रेरित न होकर प्रतिशोध एवं प्रतिहिंसा मूलक है। 'प्रसाद' के नाटकों में इतिहास के विभिन्न कालों का चित्रण होने के कारण तत्कालीन राजनैतिक, सामाजिक एवं धार्मिक परिस्थितियों का निदर्शन प्रमुख रूप से हुआ है। उनके नाटकों में शृङ्गार और प्रेम का भी चित्रण है। पर वह प्रायः उनका गौण ही विषय है। प्रेम संघर्ष का प्रेरक नहीं है। 'चन्द्रगुप्त' में कार्नेलिया का प्रणय चन्द्रगुप्त और फिलिप्स के द्वन्द्व का कारण है पर वह एक सामान्य घटना के रूप में है जो रङ्गमञ्च पर प्रत्यक्ष रूप से दिखाया भी नहीं गया है। केवल 'ध्रुव स्वामिनी' और 'विशाख' में प्रतिद्वन्द्विता

का कारण प्रेम है। रामगुप्त का चन्द्रगुप्त की वाग्दत्तापत्नी ध्रुवस्वामिनी से परिणय, पारस्परिक विरोध और राजनैतिक विरोध का कारण बनता है। 'विशाख' में तो प्रेम ही संघर्ष का प्रधान कारण है। चन्द्रलेखा का रूप सौन्दर्य विशाख और नरदेव के बीच संघर्ष की सृष्टि करता है। 'विशाख' और 'ध्रुवस्वामिनी' 'प्रसाद' के प्रणयसंघर्ष मूलक (Romantic) नाटक कहे जा सकते हैं।

नारी जीवन के चरित्रांकन में 'प्रसाद' को विशेष सफलता मिली है। उनके स्त्री पात्रों में, नारी हृदय की दो विभिन्न कोटियों की वृत्तियों का विशद चित्रण हुआ है। एक तो है—सतोगुण मूलक करुणा, विनय, प्रेम, सहानुभूति, उदारता, आत्मसमर्पण, क्षमा-शीलता, वात्सल्य, उत्सर्ग, नम्रता आदि की; दूसरी है—वैभव, वासना, विलास, कुटिलता, और क्रूरता, आदि की। राज्यश्री, मल्लिका, वासवी, रामा, देवसेना, देवकी, कार्नेलिया, मणिमाला, वपुष्टमा, चन्द्रलेखा, आदि प्रथम कोटि की हैं। सुरमा, विजया, मागन्धी, अनन्तदेवी, दामिनी आदि द्वितीय कोटि की हैं। राज्यश्री आदि सतोगुणी नारी पात्र विश्वमैत्री, करुणा, और प्रेम का सिद्धान्त मौखिकरूप से ही अभिव्यक्त न कर अपने आचरणों द्वारा उनके ज्वलन्त उदाहरण उपस्थित करती हैं। राज्यश्री और मल्लिका अपने पतियों के हत्यारों को क्षमादान कर विपत्ति पड़ने पर उल्टे उनकी सहायता के लिए अग्रसर होती हैं। वासवी अपने सौतेले पुत्र अजातशत्रु की दुर्विनीतता से क्षुब्ध न होकर

सदैव सच्चे मातृत्व का परिचय देती है। देवकी, स्वयं उसके वध की चेष्टा करने वाले शर्वनाग और भटार्क आदि को क्षमा दान करती है। तथा अपनी सौत अनंतदेवी और उसके पुत्र पुरगुप्त के प्रति कोई दुर्भाव नहीं व्यक्त करती। देवसेना अपने प्रियतम स्कंदगुप्त को अपनी प्रतिस्पर्धिनी विजया के हाथ सौंपकर भी उससे कभी द्वेष नहीं प्रकट करती। इसी प्रकार वे नारियाँ हैं जो वैभव और वासना की अतृप्ति से आकुल हो जीवन की दौड़ लगाती हैं। उनका चरित्रांकन भी अत्यन्त सजीव और स्वाभाविक हुआ है। मागन्धी वैभव और विलास की वासना से जीवन में अनेक रूप धारण करती है। विजया विलास और वैभव की आकांक्षा से ही स्कन्दगुप्त, भटार्क, पुरुगुप्त आदि भिन्न भिन्न पुरुषों को वरण करती फिरती है। सुरमा कभी देवगुप्त और कभी विकटघोष के क्रोड का आश्रय लेती है। दामिनी वेद की परिणीता भार्या होने पर भी उत्तङ्क और तक्षक को अपने विलास पाश में बाँधने के लिए आतुर है।

प्रेम नारी हृदय का सहज सात्विक भाव है, किन्तु उसका संयम अत्यावश्यक है। संयम के सांचे में उसका सौन्दर्य व्यक्त होता है। देवसेना, कल्याणी, कोरमा, कार्नेलिया, राज्यश्री, मणिमाला आदि के प्रेम का सौन्दर्य संयम के कारण निखर पड़ा है। संयमविहीन प्रेम विलासिता और उच्छृङ्खलता है। वह संयम के अभाव में हिंसा, छल, क्रूरता, कुटिलता आदि का उत्पादक

और पोपक हो जाता है। सुरमा, विजया, मागन्धी, दामिनी आदि का प्रेमभाव आत्मसंयम के बांध को तोड़ कर उच्छृङ्खलता और विलासिता के गहरे गर्त में जा पड़ता है। 'प्रसाद' की दृष्टि में संयमपूर्ण प्रेम ही श्रेयस्कर है। उसमें ही जीवन का कल्याण और सुख शान्ति निहित है। उस पावन प्रेम-गङ्गा में अवगाहन करने से मानव मनःपूत हो जाता है। 'प्रसाद' के प्रणय चित्रों के अन्तस्तल में विश्वप्रेम की यही मूलधारा प्रायः सर्वत्र देख पड़ती है।

'प्रसाद' के स्त्री पात्रों में प्रेम के अतिरिक्त मानव हृदय की अन्य उदात्त वृत्तियाँ भी चित्रित की गई हैं। जातीय गौरव, राष्ट्रप्रेम, और विश्व कल्याण कामना आदि उदात्त वृत्तियों से उनकी नारियाँ गौरवान्वित हैं। वे अपनी सत्प्रेरणा से पुरुषों का भी प्रोत्साहन और मार्ग प्रदर्शन करती हैं। अलका राष्ट्रप्रेम की सजीवमूर्ति है। वह अपनी ओजमयी वाणी से समस्त आर्य्यावर्त में राष्ट्रीयता की एक लहर दौड़ा देती है। वह अपने देशद्रोही भाई आम्भीक के हृदय में पूर्व कृत कर्मों के लिये अनुताप तथा साहस और सच्ची देशभक्ति प्रस्फुटित करती है। देवसेना अपनी प्रभावोत्पादक सङ्गीत लहरी से भारत के बच्चे बच्चे के हृदय में सोया हुआ देशप्रेम जगाती फिरती है। मनसा नाग जाति को जागरण का पाठ पढ़ाती हुई उनमें जातीयता को सजग और सचेष्ट करती है।

नारी का सतीत्व और आत्मसम्मान उसकी सबसे बड़ी सम्पदा है। भारतीय नारी उसकी रक्षा के लिये सदा से ही प्राण

पण से सचेष्ट रही है। 'प्रसाद' का नारी समाज सतीत्व और आत्मसम्मान की रक्षा के लिये अपना समस्त साहस बटोरकर परिस्थितियों का वीरतापूर्वक सामना करता है और अवसर पड़ने पर अपने प्राणों की बलि भी चढ़ा देता है। देवसेना आत्मरक्षा के लिए छुरी सदैव पास रखती है और अन्तःपुर के द्वार पर आत्मसम्मान की रक्षा के लिए शत्रुओं से लोहा लेती है। राज्यश्री अपने हृदय की समस्त कोमलताओं को दबाकर आततायी देवगुप्त पर खड्ग से प्रहार करती है। वह नीच देवगुप्त के कारागार में रहकर भी उसके प्रणय प्रस्ताव को निर्भीकतापूर्वक ठुकरा देती है। मलया जातिसम्मान, और जाति रक्षा के लिए स्वयं खड्गहस्त हो संग्राम भूमि में जाती हैं। अलका दुर्गरक्षा सन्नद्ध हो दुर्गारोहण करने वाले ग्रीक योद्धाओं को मारती है और स्वयं सिकन्दर पर बाण वर्षा करती हैं। कल्याणी सतीत्व और आत्मसम्मान की रक्षा के लिए पर्वतेश्वर की हत्या करती है।

परिणय ग्रीक और भारतीयों में चिरमैत्री का कारण होता है। इसी प्रकार मणिमाला का जनमेजय से विवाह सम्बन्ध नागजाति और आर्य्यों को स्थायी सम्बन्ध सूत्र में बाँधता है।

नारी जीवन का आदर्श 'प्रसाद' ने अजातशत्रु के तृतीय अङ्कस्थित चतुर्थ दृश्य में विस्तारपूर्वक अंकित किया है—"(नारी) राज्य की सीमा विस्तृत है; और पुरुष की संकीर्ण। कठोरता का उदाहरण है पुरुष और कोमलता का विश्लेषण है—स्त्री जाति। पुरुष क्रूरता है तो स्त्री करुणा है। इसीलिये प्रकृति ने उसे इतना सुन्दर और मनमोहन आवरण दिया है—रमणी का रूप। × × × × × × क्रूरता अनुकरणीय नहीं है, उसे नारी जाति जिस दिन स्वीकृत कर लेगी, उस दिन समस्त सदाचारों में विप्लव होगा।" इस कथन का यह तात्पर्य नहीं है कि समस्त पुरुष कठोर एवं क्रूर हैं और नारी कोमल एवं करुण है। कठोरता एवं कोमलता पुरुष और नारी के क्रमशः सामान्य गुण धर्म हैं। इसके अपवाद भी अनेक हो सकते हैं। पर आदर्श स्थिति यही है। कोमल एवं करुण भावापन्न नारी की गोद में वैभव एवं विलास की भावनाओं में मदान्ध तथा क्रूरता और कुटिलता की प्रतीक किसी अन्य स्त्री का ही संतप्त हृदय शान्त नहीं होता अपितु पुरुष भी उसमें चिर-कल्याण खोजता है। विरुद्धक और प्रसेनजित् मल्लिका की शरण में आकर उसकी करुणा में विश्रान्ति पाते हैं। अनन्तदेवी और छलना क्रमशः देवकी और वासवी की क्षमामयी मूर्ति के समक्ष

सर्वथा अवलम्बित होना संभव नहीं है। नाटकों में कथोपकथन और कार्य्य व्यापार ही चरित्र चित्रण का मुख्य साधन है। नाटकों में सफल चरित्रांकन के लिए कथोपकथन संक्षिप्त, प्रभावोत्पादक एवं घटना व्यापार को विकसित करने वाले होना चाहिए। संवादों के अधिक बड़े हो जाने से व्यावहारिक यथार्थता न्यून हो जाती है।

'प्रसाद' के प्रायः सभी नाटकों में अधिकांश सम्वाद प्रभावोत्पादक हैं। वे पात्र के चरित्र विकास और कथानक के विस्तार में यथेष्ट सहायता देते हैं। उनके नाटकीय पात्र परस्पर के सम्भाषणों एवं कार्यों से अपने मनोगत विचारों का परिचय देकर अपना व्यक्तित्व प्रकट करते हैं। संवादों में सजीवता पर्य्याप्त है। किन्तु यह तो स्वीकार ही करना पड़ेगा कि उनके संवाद कहीं कहीं अनावश्यक रूप से विस्तृत हो गए हैं। अतः वे चरित्र विकास अथवा घटना व्यापार की दृष्टि से अनावश्यक प्रतीत होते हैं। इसका कारण 'प्रसाद' की उत्कृष्ट दार्शनिकता एवं सरस भावुकता है। किसी दार्शनिक भाव की अभिव्यक्ति में वे समस्त तर्कों को एक साथ व्यवहृत करना चाहते हैं। इसके अतिरिक्त जहां किसी आदर्श सम्बन्धी उनकी सम्पूर्ण दार्शनिक विचारधारा जीवन व्यापारों द्वारा अभिव्यक्त नहीं हो सकती वहीं भावातिरेक के साथ विस्तारपूर्वक कथोपकथन द्वारा उसे प्रकट किया गया है। यही बात उनकी भावुकता के सम्बन्ध में लागू होती है। उनके अधिकांश नाटकों में

क्तियों द्वारा पात्रों के अन्तर्द्वन्द्व, अथवा मञ्च पर अनभिनेय कथावस्तु का परिचय सामाजिकों को कराता है। 'प्रसाद' ने स्वगतोक्तियों का प्रयोग अधिकांश में अन्तर्द्वन्द्व का चित्रण करने के लिए किया है। बिम्बसार, स्कन्दगुप्त, चाणक्य, देवसेना, शान्तिभिक्षु, जनमेजय आदि उनके सभी प्रमुख पात्र स्वगतोक्तियों द्वारा मानस में होने वाले अन्तर्द्वन्द्व को मुखरित करते हैं। 'प्रसाद' के स्वगत भाषणों का यह एक बड़ा दोष है कि संख्या में बहुत अधिक हैं तथा दीर्घकाय हैं। ऐसा कोई नाटक नहीं है जहाँ इसका आधिक्य पूर्ण प्रयोग न हो। अतः यह अवश्य है कि स्वगतोक्तियों का अपेक्षाकृत अधिक प्रयोग खटकता है किन्तु चरित्रचित्रण की दृष्टि से इनका अपरिमेय महत्व है।

समष्टि रूप से विचार करने पर यही प्रतीत है कि 'प्रसाद' की चरित्रचित्रण शैली, हिन्दी नाट्य-साहित्य में, अपने ढङ्ग की अपूर्व है। पात्रों का व्यक्तित्व स्पष्ट एवं प्रभावशाली है। उनमें आदर्शों की प्रतिष्ठा प्रकृतरूप में है तथा अनुरूप व्यापार समन्वय से उनकी सजीवता आकर्षणपूर्ण है। पात्रों के चरित्रों में मानव अन्तःकरण की विविध मनोवृत्तियों का विश्लेषण मनोवैज्ञानिक है। जीवन की आदर्श स्थिति के साथ उसकी यथार्थता का मनोहर रूप भी अङ्कित है। पात्रों की चारित्रिक महत्ता अथवा हीनता उनके मन, वचन और कर्म द्वारा पूर्णतया स्पष्ट हो जाती है। उनके चरित्रविकाश में विवेक और भावुकता का समुचित समन्वय है।

नाटकोपयोगी अधिकांश गुणों से अलंकृत होने के कारण 'प्रसाद' के नाटकों में चरित्र चित्रण ही निस्सन्देह उनकी सबसे [illegible] विशेषता है।



# स्कन्दगुप्त

स्कन्दगुप्त नाटक का धीरोदात्त नायक है। वह गम्भीर, धैर्य्यवान, पराक्रमी, शीलवान, विनीत, दृढ़संकल्पवान, निरभिमान, और मृदुभाषी है। 'प्रसाद' ने उसके महान व्यक्तित्व में अनासक्तिमय प्रत्यक्ष कर्मवाद की मंजुल झाँकी प्रस्तुत की है। निष्काम भाव से जीवन के कठोर कर्म्म क्षेत्र में वह अवतीर्ण होता है। जल में कमल पत्र की भाँति निर्लिप्त भाव से वह जीवन के विविध व्यापारों में निरन्तर संघर्ष करता है। अन्त में वह अपने अतुलनीय पराक्रम से उपार्जित साम्राज्य को अपने भाई पुरगुप्त को दानकर पूर्णतया निष्काम हो जाता है। उसके चरित्र के सम्बन्ध में डा० जगन्नाथ प्रसाद का यह गम्भीर निष्कर्ष सर्वथा मान्य है—"नाटककार ने उसमें पाश्चात्य व्यक्ति-वैचित्र्य और भारतीय साधरणीकरण का सुन्दर समन्वय किया है"।

तितिक्षा और विराग की अविरल धारा में संतरण करते हुए भी स्कन्दगुप्त आर्य्य साम्राज्य के संगठन, रक्षा और उद्धार में जिस साहस, धैर्य्य, पराक्रम और उत्साह से प्रवृत्त होता है वह उसके व्यक्तित्व की महान विचित्रता है। सम्राट् होकर भी साधारण सैनिक जीवन की स्पृहा, विपत्तियों के वात्याचक्र में फंसे रहने पर भी शरणार्थी की सहायता के लिए सद्यः प्रस्तुत होना, गुरुजनों एवं परिजनों के प्रति सदैव शील एवं विनययुक्त आचरण करना भारतीय

सामान्य जीवन के अनुपम उदाहरण हैं। स्कन्दगुप्त अपने अनुपम शील सौजन्य, उदारता एवं कर्त्तव्य-निष्ठा आदि से भारतीयता का प्रतीक बन जाता है।

स्कन्दगुप्त के चरित्र में आरम्भ से ही विरागपूर्ण भावना का चित्रण है। अधिकार सुख को वह मादक और सारहीन समझता है। कठोर कर्म व्यवसाय के बाद भी उसमें वैराग्य उन्मेष होता है। मालव युद्ध में अपूर्व पराक्रम से शक और हूणों की सम्मिलित वाहिनी को प्रताड़ित करने के बाद वह चक्रपालित से कहता है—'चक्र ऐसा जीवन तो विडम्बना है, जिसके लिए दिन-रात लड़ना पड़े। साहस पूर्ण शौर्य सापेक्ष कार्य्यारम्भ में भी उसकी तितिक्षा मुखरित हो उठती है। देवसेना की प्रपंच बुद्धि के हाथों से, रक्षा करने के पूर्व वह कहता है—"इस साम्राज्य का बोझ किसके लिए—केवल गुप्त सम्राट् के वंशधर होने की दयनीय दशा ने मुझे इस रहस्य पूर्ण क्रिया कलाप में संलग्न रखा है।" वह जीवन के घोर संकटमयकाल में कामना करता है—"बौद्धों का निर्वाण, योगियों की समाधि और पागलों की सम्पूर्ण विस्मृत मुझे एक साथ चाहिए।' स्कन्दगुप्त के जीवन में उसकी वैराग्य प्रधान चिन्तना नाटक की एक समस्या है। यह प्रश्न होता है कि स्कन्दगुप्त जैसा वैरागी क्या नायक होने के उपयुक्त है ? अथवा उसकी वैराग्य भावना क्य एक पाखंड है ? अधिकार सुख के प्रति उदासीनता प्रकट करनेवाला, मालव का सिंहासन क्यों चुपचाप स्वीकार कर लेता है। संघर्ष पूर्ण जीवन को विडम्बना समझने वाला, स्कन्द क्यों गुप्त साम्राज्य

के लिए घर और बाहर युद्ध करने के लिए कमर कसे तैयार रहता है। योगियों की समाधि चाहने वाला स्कन्द क्यों देवसेना से एकान्त जीवन बीतने की प्रार्थना करता है, आदि आदि। स्कन्द-गुप्त के वैराग्य और कर्म व्यापार की यथार्थता समझने के लिए हमें 'प्रसाद' का आदर्श और स्कन्दगुप्त कालीन भारत की राजनैतिक परिस्थितियाँ समझना होगा।

'प्रसाद' के आदर्श में आकांक्षा और आसक्ति मनुष्य के आध्या-त्मिक विकास में बाधक है। इन्हीं के फेर में पड़कर मानव दानव हो सकता है। इनसे परे रहकर जीवन व्यापारों में संलग्न मनुष्य जीवन के चरम लक्ष्य—इस लोक का सुख और परलोक की गति—प्राप्त करता है। प्राचीन भारतीय इतिहास साक्षी है जनकराज विदेह आदि के जीवन चरित्र इसी प्रकार के थे। स्कन्दगुप्त का राजसी जीवन आकाँक्षा और आसक्ति विहीन है। जिस अधिकार सुख के प्रति उदासीनता उसने आरम्भ में व्यक्त की उसी का चरमरूप हम नाटक के अन्त में पुरुगुप्त को साम्राज्यदान में देखते हैं। मालव का सिंहासन वह अधिकार सुख के लिए नहीं, वरन् सैनिक रूप में साम्राज्य सेवा के लिए स्वीकार करता है।

मालव में राज्याभिषेक के अवसर पर उसने गोविन्दगुप्त से यही बात कही—'इस समय मैं एक सैनिक बन सकूँगा सम्राट नहीं।' स्कन्दगुप्त के अन्तःकरण में आदर्शों एवं कार्य व्यापार के सतत संघर्ष-द्वन्द्व है। उसके कार्य आदर्शोन्मुख है। आदर्शों की छाप उसके प्रत्येक व्यापार पर है। यही उसके चरित्र का सौन्दर्य है।

युद्धव्यापार प्रधानतः हिंसापूर्ण है। हिंसा प्रकृति सम्मत नहीं है। मानव हृदय स्वभावतः परस्पर प्रेम प्रसार द्वारा जीवन के समस्त व्यापार सम्पादित करने का अभिलाषी है। इसमें उसे चिर सुख और शान्ति मिलती है। अधिकार सुखों के प्रति उदासीनता के साथ हिंसक जीवन के प्रति (स्कंद के अन्तःकरण में) उपेक्षा के मूल में यही भाव है। वह प्रकृति के मनोरम, शीतल सुखद वातावरण के समान जीवन को शान्ति और शीतलता का नीड़ बनाना चाहता है। युद्ध व्यापार में उसकी प्रवृत्ति परिस्थिति जन्य है। जिस आदर्श की जिस उच्चभूमि तक स्कंद का हृदय पहुँच चुका है वह समाज की सामान्य स्थिति की पहुँच के बाहर है। अतः वह उस स्थिति के अनुरूप व्यवहार शान्ति और व्यवस्था के लिए करता है। नाटक में वर्णित स्कंदगुप्त कालीन राजनैतिक स्थिति इतिहास सम्मत है। साम्राज्य में अनंतदेवी और पुरगुप्त के कारण अन्तर्द्रोह की ज्वाला धधक रही थी। भारत के उत्तर पश्चिम भाग पर हूणों के विकट आक्रमण हो रहे थे। ऐसी स्थिति में स्कंदगुप्त यदि कोरा आदर्शवादी बनकर देश की राजनीति से निरपेक्ष हो जाता तो निस्संदेह वह अत्यन्त निकम्मा सिद्ध होता। 'प्रसाद' ने आदर्श की प्रतिष्ठा निरपेक्ष जीवन में नहीं की। मानव जीवन के घोर संघर्षों एवं विकट स्थितियों में ही उनके आदर्शों का सौन्दर्य निखरता है। स्कन्दगुप्त जीवन में आदर्शानुकूल ही आचरण करता है। वह शर्वनाग, भटार्क,

अनन्तदेवी आदि को उनके द्वारा अनेक जघन्य कार्य्य किए जाने पर भी क्षमादान द्वारा दण्डित करता है। शारीरिक यंत्रणा से मानसिक परिवर्तन उतना अधिक सम्भव नहीं जितना हृदय पर सीधे प्रभाव डालने वाले मानवोचित आदर्श व्यवहारों से। साम्राज्य के विरोधी अपने दुराचरण में आगे न बढ़ने पावें इसलिए स्कन्द का प्रत्यक्ष रूप से कर्मक्षेत्र में आना वांछित है, इसके पश्चात् तो विरोधियों के हृदय पर विजय प्राप्त करना ही उसकी सच्ची जीत है। अनन्तदेवी, भटार्क, पुरुगुप्त एवं खिङ्गिल आदि सच्चे रूप में खेद प्रकाशन कर साम्राज्य विरोध त्याग देते हैं और स्कन्द के आदेशानुसार जीवन गति में परिवर्तन करते हैं। स्कन्दगुप्त के आदर्शानुकूल यह उसकी महान विजय है। स्कन्द के चरित्र में 'प्रसाद' ने जीवन के विभिन्न व्यापारों में आदर्शों की प्रतिष्ठा कर उन्हें लोकोपयोगी सिद्ध कर दिया है।

स्कन्दगुप्त कोरा आदर्शवादी नहीं है। वह एक साहसीय वीर सैनिक, चतुर सेनानी और सच्चा आर्तपरायण है। घोर विपत्तियों में फँसे रहने पर भी वह शरणागत की रक्षा के लिए तत्काल सन्नद्ध हो जाता है। मालव के लिए स्कन्दगुप्त की युद्ध यात्रा इसका परिचायक है। हूणों से डटकर लोहा लेना और उन्हें बारम्बार विताड़ित कर भगा देना उसके प्रचण्ड पराक्रम, रणकुशलता और वीरता के द्योतक हैं। देवकी की हत्या के प्रयास में भटार्क को विफल मनोरथ करना और प्रपञ्चबुद्धि के हाथों से देवसेना को मुक्त करना स्कन्द के अदम्य साहस के प्रबल प्रमाण हैं। आर्तपरायण तो वह ऐसा है कि पूर्णतया पराजित, निरस्त्र एवं एकाकी स्थिति में होने पर भी, हूणों द्वारा पीड़ित देवसेना की आर्तवाणी को सुनते ही वह अपनी सम्पूर्ण मानसिक वेदनाओं को भुला देता है, और उसकी रक्षा के लिए दौड़ पड़ता है।

स्कन्दगुप्त जैसा शक्तिशाली और स्वरूपवान है वैसा ही वह शीलवान् भी है। चक्रपालित, स्कन्दगुप्त की गम्भीरता को, यथार्थ रूप से नहीं पहिचानता। वह स्कन्दगुप्त को उत्तेजित करने के लिए जब मर्य्यादा विरुद्ध एवं उत्तेजनापूर्ण बातें कहता है तो पर्णदत्त उसे डाँटने लगता है। स्कन्दगुप्त तत्काल चक्रपालित की ओर से सफाई देता हुआ पर्णदत्त से क्षमा मांगता है:—

"आर्य्य पर्णदत्त! क्षमा कीजिए। हृदय की बात को राज-नीतिक भाषा में व्यक्त करना चक्र नहीं जानता है।"

मित्र के दोषों का परिहार उच्च शील का परिचायक है। स्कन्दगुप्त अपनी माता का अनन्य भक्त तो है ही, वह अपनी विमाता अनन्तदेवी को जघन्य अपराध करने पर भी छोड़ ही नहीं देता वरन् उसे स्वेच्छानुसार कार्य्य करने का अवसर देता है—'अनन्तदेवी, कुसुमपुर में पुरगुप्त को लेकर चुपचाप बैठी रहो। जाओ—मैं स्त्री पर हाथ नहीं उठाता" अपने पितृव्य गोविन्दगुप्त के दीर्घकाल पश्चात् पुनर्मिलन से जो आदरपूर्ण अनुराग का स्फुरण स्कन्द के हृदय में उनके प्रति होता है वह उसके शील का मनोहर उदाहरण है। स्कन्दगुप्त राजसभा में गोविन्दगुप्त के प्रवेश करते ही खड़ा होकर कहता है— "तात! कहाँ थे? इस बालक पर अकारण क्रोध करके कहाँ छिपे थे?" स्कन्द की इस उक्ति के प्रत्येक शब्द से उसकी करुणोत्पादक विनम्रता व्यंजित होती है।

उदारता शील के अन्तर्गत ही मान्य है। स्कन्दगुप्त के चरित्र में उसकी उदारता के अनेक उदाहरण हैं। देवसेना को प्रपञ्चबुद्धि से बचाने में सहायता देने के कारण स्कन्द, मातृगुप्त को काश्मीर का शासक नियुक्त करता है। साध्वी रामा की अटल स्वामिभक्ति के कारण स्कन्द उसके पति शर्वनाग को

जघन्य अपराधों के लिये क्षमा कर उसे अन्तर्वेद का विषयपति बना देता है। अन्त में जीवन के अनेक संघर्षों एवं विषम परिस्थितियों से प्राप्त साम्राज्य को पुरुगुप्त के लिए दान कर देना तो उसकी महान् उदारता का उज्ज्वलतम उदाहरण है।

स्कन्दगुप्त के व्यक्तित्व में राष्ट्रप्रेम और स्वजाति–हित कामना तो कूट कूट कर भरी है। वह राष्ट्र की रक्षा, व्यवस्था और उसके उद्धार के लिए आजीवन नाना प्रकार के संकटों का साहसपूर्ण सामना करता है। कुभा की प्रखर धारा से निकल आने के पश्चात् देश की दुर्दशा ही उसे सबसे अधिक व्यथित करती है। देश की दुरवस्था उसके हृदय को करुणाप्लावित कर देती है और वह मानो रो उठता है—"परन्तु यह ठीकरा इसी सिर पर फूटने को था। आर्य्य-साम्राज्य का नाश इन्हीं आंखों को देखना था। हृदय काँप उठता है, देशाभिमान गरजने लगता है! मेरा स्वत्व न हो, मुझे अधिकार की आवश्यकता नहीं। यह नीति और सदाचारों का महान् आश्रय-वृक्ष, गुप्त-साम्राज्य हरा भरा रहे, और कोई भी इसका उपयुक्त रक्षक हो"—स्कन्दगुप्त के पुरुषार्थ, सङ्गठन एवं व्यवस्था से, भीमवर्मा के कथनानुसार—"आर्य्य साम्राज्य का उद्धार हुआ है। ××× सिंधु के प्रदेश से म्लेच्छराज ध्वंस होगया है। ××× गौ, ब्राह्मण और देवताओं की ओर कोई भी आततायी आँख उठाकर नहीं देखता है। लौहित्य से सिंधु तक, हिमालय की कन्दराओं में भी स्वच्छन्दतापूर्वक सामगान होने लगा। ×××

'प्रसाद' जी ने स्कन्दगुप्त के चरित्र में अनासक्तिमय कर्मयोग के अतिरिक्त उसके जीवन का मधुरपक्ष भी अङ्कित किया है।

स्कन्दगुप्त अपने प्रणय भाव में भी अपनी प्रकृति के अनुसार गम्भीर एवं संयत है। प्रेम का उदय सामान्य मानव जीवन में रूप एवं गुणों के प्रति आकर्षित होने से होता है। प्रारम्भिक वय में रूप का विशेष प्रभाव पड़ता है। स्कन्दगुप्त अपनी प्रारम्भिक वय में मालव में विजया को देखकर उसके रूप से प्रभावित्त होता है। अपनी सहज गम्भीरतावश वह उसके विषय में केवल इतना ही पूछता है 'यह— यह कौन ? विजया सदृश साधारण रमणी के लिए स्कन्द के हृदय की गम्भीरता का अवगाहन कर उसके अन्तर में अपने प्रति अङ्कुरित प्रणय भाव को पहिचानना तो बहुत दूर की बात है देवसेना तक इस बात को आगे की घटनाओं से ही जान पाती है।

स्कन्द के प्रणय में समुद्र की सी विशालता और गम्भीरता है। विजया उसके सामने भटार्क को अपना पति वरण करती है। स्कन्द का प्रणय-सिंधु क्षुब्ध हो उठता है और सहसा यह ध्वनि उसके मुख से निकल ही पड़ती है—'परन्तु विजया, तुमने यह क्या किया।"

देवसेना इस उक्ति का मर्म अवगत कर ही कहती है "(स्वगत) आह ! जिसकी मुझे आशङ्का थी, वही है। विजया ! आज तू हार कर भी जीत गई।" विजया स्कन्द के कोमल मर्म पर यह प्रथम आघात करती है। आगे चल कर वह देवसेना की हत्या के प्रयत्न में वह कार्य्य करती है जिससे प्रभावित हो स्कन्द को बरबस यह कहना पड़ा—"विजया जिसे हमने सुख शर्वरी की सन्ध्यातारा के समान पहले देखा, वही उल्कापिंड होकर दिगन्तदाह करना चाहती

है।" स्कन्द सदृश, विचारशील व्यक्तियों के लिए केवल रूप ही स्थायी प्रणय का आधार नहीं होता। उसके लिए अनुकूल गुण भी अपेक्षित हैं। स्कन्दगुप्त विजया की प्रकृति का सम्यक् ज्ञान प्राप्त करके ही उसे अपने प्रणय के अयोग्य ठहराता है।

स्कन्दगुप्त के सम्पर्क में आने वाली दूसरी कुमारी देवसेना है। विजया के प्रति पहिले ही सहसा प्रणय भाव जागृत हो जाने के कारण चारित्रिक मर्यादा की दृष्टि से देवसेना की ओर वह प्रेमभाव से नहीं देखता है। वह विजया का ही स्वप्न देखता रहता है। किन्तु उस स्वप्न के भङ्ग होते ही उसे अपने प्रणय क्षितिज में एक नवीन ज्योति पुञ्ज का प्रत्यक्ष आभास प्राप्त होता है। श्मशान में देवसेना मृत्यु के मुख में पड़ी हुई केवल उसका ही ध्यान कर रही है—"प्रियतम! मेरे देवता युवराज!! तुम्हारी जय हो।" स्कन्दगुप्त वहीं छिपा हुआ यह देख रहा है। उत्तरापथ में सुशासन की व्यवस्था में व्यस्त होने के कारण तथा तत्पश्चात् ही हूणों से पुनः संग्रामरत होने के कारण स्कन्दगुप्त को एक लम्बे अर्से तक देवसेना से मिलने का अवसर नहीं मिलता। वह उससे श्मशान वाली घटना के बाद कुभा की क्षुब्ध लहरों से निकल आने पर ही मिलता है। स्कन्दगुप्त देवसेना से इस पुनर्मिलन के अवसर पर एकान्त में, किसी कानन के कोने में उसे देखता हुआ जीवन व्यतीत करने की अपनी कामना प्रकट करता है और अपना सम्पूर्ण ममत्व उसे सौंप देना चाहता है। देवसेना के प्रति उसका आकर्षण उसके अलौकिक गुणों के कारण है। कालगत अनुभव से स्कन्द यह पहिचान लेता

स्कन्दगुप्त अपने प्रणय भाव में भी अपनी प्रकृति के अनुसार गम्भीर एवं संयत है। प्रेम का उदय सामान्य मानव जीवन में रूप एवं गुणों के प्रति आकर्षित होने से होता है। प्रारम्भिक वय में रूप का विशेप प्रभाव पड़ता है। स्कन्दगुप्त अपनी प्रारम्भिक वय में मालव में विजया को देखकर उसके रूप से प्रभावित होता है। अपनी सहज गम्भीरतावश वह उसके विपय में केवल इतना ही पूछता है 'यह— यह कौन ? विजया सदृश साधारण रमणी के लिए स्कन्द के हृदय की गम्भीरता का अवगाहन कर उसके अन्तर में अपने प्रति अंकुरित प्रणय भाव को पहिचानना तो वहुत दूर की बात है देवसेना तक इस बात को आगे की घटनाओं से ही जान पाती है।

स्कन्द के प्रणय में समुद्र की सी विशालता और गम्भीरता है। विजया उसके सामने भटार्क को अपना पति वरण करती है। स्कन्द का प्रणय-सिंधु क्षुब्ध हो उठता है और सहसा यह ध्वनि उसके मुख से निकल ही पड़ती है—'परन्तु विजया, तुमने यह क्या किया।"

देवसेना इस उक्ति का मर्म अवगत कर ही कहती है "(स्वगत) आह! जिसकी मुझे आशङ्का थी, वही है। विजया! आज तू हार कर भी जीत गई।" विजया स्कन्द के कोमल मर्म पर यह प्रथम आघात करती है। आगे चल कर वह देवसेना की हत्या के प्रयत्न में वह कार्य्य करती है जिससे प्रभावित हो स्कन्द को बरबस यह कहना पड़ा—"विजया जिसे हमने सुख शर्वरी की सन्ध्यातारा के समान पहले देखा, वही उल्कापिंड होकर दिगन्तदाह करना चाहती

है।" स्कन्द सदृश, विचारशील व्यक्तियों के लिए केवल रूप ही स्थायी प्रणय का आधार नहीं होता। उसके लिए अनुकूल गुण भी आपेक्षित है। स्कन्दगुप्त विजया की प्रकृति का सम्यक् ज्ञान प्राप्त करके ही उसे अपने प्रणय के अयोग्य ठहराता है।

स्कन्दगुप्त के सम्पर्क में आने वाली दूसरी कुमारी देवसेना है। विजया के प्रति पहिले ही सहसा प्रणय भाव जागृत हो जाने के कारण चारित्रिक मर्य्यादा की दृष्टि से देवसेना की ओर वह प्रेमभाव से नहीं देखता है। वह विजया का ही स्वप्न देखता रहता है। किन्तु उस स्वप्न के भङ्ग होते ही उसे अपने प्रणय क्षितिज में एक नवीन ज्योति पुञ्ज का प्रत्यक्ष आभास प्राप्त होता है। स्मशान में देवसेना मृत्यु के मुख में पड़ी हुई केवल उसका ही ध्यान कर रही है—"प्रियतम! मेरे देवता युवराज!! तुम्हारी जय हो।" स्कन्दगुप्त वहीं छिपा हुआ यह देख रहा है। उत्तरापथ में सुशासन की व्यवस्था में व्यस्त होने के कारण तथा तत्पश्चात् ही हूणों से पुनः संग्रामरत होने के कारण स्कन्दगुप्त को एक लम्बे अर्से तक देवसेना से मिलने का अवसर नहीं मिलता। वह उससे स्मशान वाली घटना के बाद कुभा की क्षुब्ध लहरों से निकल आने पर ही मिलता है। स्कन्दगुप्त देवसेना से इस पुनर्मिलन के अवसर पर एकान्त में, किसी कानन के कोने में उसे देखता हुआ जीवन व्यतीत करने की अपनी कामना प्रकट करता है और अपना सम्पूर्ण ममत्व उसे सौंप देना चाहता है। देवसेना के प्रति उसका आकर्षण उसके अलौकिक गुणों के कारण है। कालगत अनुभव से स्कन्द यह पहिचान लेता

